। । ऽ । ऽ । । । ऽ । ऽ ।

दृढराजभक्तिरुपभाति यस्य। 16 मात्राएँ

ऽ । । । । ऽ ऽ ऽ । ऽ ।

यो ह्यमरबलं धीरो दधाति 16 मात्राएँ

ऽ ऽ । । । । ऽ ऽ । ऽ ।

वीरोऽयममरसिंहो विभाति।।[1] 16 मात्राएँ

इस उदाहरण में प्रत्येक चरण में 16 मात्राएँ व अन्त में गुरु, लघु होने से यह शृंगार छन्द है। इसका प्रयोग कवि ने तीन बार किया है।

**13. हरिगीतिका**

यह मात्रिक सम छन्द है। इसमें प्रत्येंक चरण में 28 मात्राएँ होती हैं। 16 व 12 पर यति होती है। अन्त में लघु व गुरू होते हैं।[2] इसका उदाहरण इस प्रकार है:-

ऽ ऽ । । । ऽ । । । ऽ । । ऽ । ऽ । । ऽ । ऽ

उत्तुङ्गपुरगोपुरनिवेशवि - शालवीथिधृतोद्भवा 28 मात्राएँ

ऽ ऽ । ऽ । । ऽ । । । । । ऽ । । । । । । । ऽ

श्रेणीनिबद्धसुचारुविपणिप–थेषु जनकलकलरवा। 28 मात्राएँ

। । ऽ । ऽ । । ऽ । ऽ । । ऽ । ऽ । । ऽ । ऽ

नृपवाटवीथिविटङ्कचारुच - तुष्पटीरचितोत्सवा 28 मात्राएँ

। । ऽ । ऽ । । ऽ । ऽ । । ऽ । । । । ऽ । ऽ

जहती तुलां जगतीतले जय-तीह जयनगरी नवा।।[3] 28 मात्राएँ

इस उदाहरण में 28 मात्राएँ हैं। अन्त में लघु व गुरु हैं, 16 व 12 पर यति है। अत: यह हरिगीतिका छन्द है। इसका प्रयोग कवि ने एक बार किया है।

---

1. जयपुरवैभवम् - पृ. सं. 190
2. अलंकारपारिजात, पृ. सं. 168
3. जयपुरवैभम् - नगरवीथी - 4

### 14. मौक्तिकदाम

यह वार्णिक सम छन्द है। इसमें चार जगण होते हैं।[1] इसका उदाहरण इस प्रकार है:-

। S । । S । । S । । S ।

विनन्दतु नीलसरोरुहचारु

। S । । S । । S । । S ।

पदद्वयमुक्तिविकासनकारु।

। S । । S । । S । । S ।

यतः किल कीलितकुण्डलिधाम

। S । । S । । S । । S ।

व्यभादिव मञ्जुलमौक्तिकदाम।।[2]

यहाँ चारों चरणों में चार जगण हैं। अतः यह मौक्तिकदाम छन्द का उदाहरण है। कवि ने इसका प्रयोग एक बार किया है।

### 15. त्रिभङ्गी

यह मात्रिक सम छन्द का एक भेद है। "प्राकृतपैंगलम्" के अनुसार ही इसके प्रत्येक चरण में 10, 8, 8, 6 की यति से 32 मात्राएँ होतीं हैं और अन्त में गुरु का निर्देश किया है। यह छन्द अलंकृत छन्द कहलाता है क्योंकि इसके प्रत्येक चरण की यति पर यमक का प्रयोग प्राकृत पैंगलम् में ही स्वीकृत रहा है।[3] इसका उदाहरण द्रष्टव्य है:-

। । S । । S S । । । । S S । । । । S S । । । । S

यमुनातटचारी - विपिनविहारी - सुरसुखकारी - दृशमयताम्। 32 मात्राएँ

S S । । S S S । । S S । । । । S S S । । S

वृन्दावनवासी - वेणुविलासी - सुकृतविकासी - सनयताम्। 32 मात्राएँ

---

1. पृ. 510, हिन्दी साहित्य कोश - भाग 1, ज्ञानमण्डल लिमिटेड, वाराणसी, सं. 2000
2. जयपुरवैभवम् - आमुखवीथी - 5
3. पृ. सं. 281, हिन्दी साहित्य कोश, भाग 1, ज्ञानमण्डल लिमिटेड, वाराणसी, सं. 2000

S I I I I I S S  I I I I S S  S I I S S  I I I I S

**यो विभवविधायी - रुचिपरिचायी - वाञ्छितदायी - स्मृतिमयताम्**

I I I I I I S S  I I I I S S I I I I S S I I I I S

**स हि ललितत्रिभङ्गी - निजजनसङ्गी रतिरसरङ्गी-मयि दयताम्॥[1] 32 मात्राएँ**

इस उदाहरण में प्रत्येक चरण में 32 मात्राएँ हैं, 10, 8, 8, 6 पर यति है। प्रत्येक चरण की यति पर यमक का प्रयोग हुआ है, सभी चरणों के अन्त में गुरु वर्ण हैं। यह मात्रिक त्रिभङ्गी का उदाहरण है। कवि ने इसका प्रयोग केवल एक बार किया है।

इस प्रकार इस काव्य में लगभग 15 संस्कृतेतर छन्दों का प्रयोग किया गया है। संस्कृत के छन्दों में से शार्दूलविक्रीडित का 15 बार, अनुष्टुप् का 14 बार, वसन्ततिलका का 3 बार, प्रहर्षिणी का 2 बार, उपेन्द्रवज्रा, शिखरिणी, स्रग्धरा व मन्दाक्रान्ता का 1-1 बार प्रयोग किया गया है। इस प्रकार 8 संस्कृत छन्दों का प्रयोग इसमें किया गया है। कुल मिला कर 23 छन्द कवि की रचना का विषय बने हैं।

निष्कर्षतः कहा जा सकता है कि यह संस्कृत काव्य एक नयी शिल्पभूमि का प्रतिनिधित्व करता है।-संस्कृत के छन्दों को छोड़कर ब्रज भाषा के छन्दों के छन्दों का प्रयोग कर आपने संस्कृत भाषा को समकालीन बनाने की चेष्टा की है।

---

1. जयपुरवैभम् - आमुखवीथी - मङ्गलचत्वर - 11

# भरतमुनिसम्मत शीलाश्रित नायिका भेद : एक विश्लेषण

डॉ. राजमङ्गल यादव

सृष्टि के आरम्भ से ही स्त्री अपने सौन्दर्य से समस्त लोक को अपनी ओर आकर्षित करती रही है। लोक ही नहीं अपितु हमारे शास्त्र इस विषय में प्रमाण हैं। क्या देवता? क्या ऋषि-महर्षि एवं बड़े-बड़े महापुरुषों का स्त्री सौन्दर्य पर अनायास आकृष्ट हो जाना स्त्री सौन्दर्य के महत्त्व तथा उसकी विस्मयकारी शक्ति को प्रमाणित करता है। शास्त्र प्रमाण से लोक परिपुष्ट होता है। स्त्री लोक का मूलाधार है, वह सदैव अपने सम्यक् शील, उत्तम गुण तथा मधुरतम स्वभाव (प्रकृति) से लोक को बर्बश अपनी ओर आकृष्ट करती रही है और भविष्य में भी करती रहेगी। स्त्री लोक के सुख का मूल है। लोक प्रायः अधिक से अधिक सुख की इच्छा करता है। गुणवान्, सच्चरित्र स्त्री और उसका सौन्दर्य ही जीवन सुख का मूल आधार है। बिना स्त्री के संसार में किसी को किसी प्रकार के सुख की प्राप्ति नहीं हो सकती। इसी सन्दर्भ का सत्यापन करते हुए आचार्य भरत मुनि का अधोलिखित पद्य में कथन है-

**इह प्रायेण लोकोऽयं शुभमिच्छति नित्यशः।**
**सुखस्य च स्त्रियो मूलं नानाशीलाश्च ता पुनः॥[1]**

संस्कृत साहित्य के इतिहास में वैदिक काल से लेकर लौकिक संस्कृत साहित्य के उद्भावक आचार्यों वाल्मीकि, व्यास, कालिदास, भास, भवभूति और माघादि आचार्यों ने अपने महाकाव्यों में स्त्री के सौन्दर्य, रूप, गुण और शील की चर्चा प्रचुर मात्रा में प्रस्तुत की है।

---

1. एतमेवार्थमुपोद्बलयति-भूयिष्ठमेव लोकोऽयं सुखमिच्छति सर्वदा इति। भूयिष्ठमिति प्राप्तादधिकमिति यावत्। अतएव परमानन्दलाभमन्तरेण न कुत्रचित् संतुष्यति लोकः। सर्वदेति दुःखभावमपि सुखार्थमेवेच्छति, सर्वदुःखनिवृर्त्ति हि कामयते सुखेन यथैच्छमश्रीयात्, यथाभीष्टं च रमणीमुपभुञ्जीयादिति। हारमपि त्यजति मृदुशीतलसमीर-स्पर्शजनितसुखसमृद्ध्यर्थमेव। अत एव। शून्य रहस्यविदः कणादसुगतादिसंमतमिमं मोक्षं न रोचयन्ते प्रेक्षावतां तत्राप्राप्तवृत्तिप्रसङ्गादिति दर्शितमित्यलं बहुना। नाट्यशास्त्र-अध्याय-22, श्लोक 99 में अभिनव की व्याख्या।

नाट्याचार्य धनञ्जय ने सामान्य रूप से नायिका के तीन भेदों का कथन किया है—स्वकीया, परकीया और साधारण स्त्री (गणिका)। इनमें स्वकीया नायिका तीन प्रकार की होती है—मुग्धा, मध्या और प्रगल्भा। मुग्धा के भी तीन प्रकार हैं—वयोमुग्धा, काममुग्धा और रतवामा। मध्या दो प्रकार की होती है—यौवनवती और कामवती। यौवनवती भी तीन प्रकार की कही गई है—धीरा, धीराधीरा और अधीरा। इन तीनों के भी ज्येष्ठा और कनिष्ठा से दो-दो भेद होते हैं। प्रगल्भा के भी तीन प्रकार हैं—यौवनगन्धा, भावप्रगल्भा और रतप्रगल्भा। रतप्रगल्भा भी तीन प्रकार की होती है— धीरा, धीराधीरा और अधीरा। इनमें भी प्रत्येक के ज्येष्ठा और कनिष्ठा रूप से दो-दो भेद होते हैं। परकीया के दो भेद होते हैं—विवाहित (अन्योढा) और अविवाहित (कन्या)। इस प्रकार नायिकाओं के इन 16 भेदों के अतिरिक्त स्वकीया, परकीया और गणिका के अवस्था के अनुसार भी आठ भेद होते हैं— स्वाधीनपतिका, वासकसज्जा, विरहोत्कण्ठिता, खण्डिता, कलहान्तरिता, विप्रलब्धा, प्रोषितप्रिया तथा अभिसारिका।

इन भेदों के अतिरिक्त कामकला के मर्मज्ञ वात्स्यायनाचार्य तथा उनकी परम्परा के अन्य आचार्यों ने स्त्रियों के जातिभेद के आधार पर पद्मिनी, चित्रिणी, शङ्खिणी और हस्तिनी नामक भेद बतलाये हैं। पुनश्च स्त्रियों की प्रकृति के आधार पर वात, पित्त और कफ वाली 3 प्रकार की तथा सत्व के आधार पर देवसत्वा, गन्धर्वसत्वा, यक्षसत्वा, मनुष्यसत्वा, पिशाचसत्वा, नागसत्वा, काकसत्वा, कपिसत्वा तथा खरसत्वा आदि 9 भेद बतलाये हैं।

जिस प्रकार स्त्रियों के इन विविध प्रकारों का विवेचन आचार्यों ने उनकी विभिन्न अवस्थाओं, प्रकृतियों और जात्यादि के आधार पर किया है, उसी प्रकार आचार्य भरतमुनि ने शील पर आधारित स्त्रियों के 23 प्रकारों का वर्णन किया है। नाट्यशास्त्र के 22वें अध्याय के अधोलिखित पद्यों में इनके प्रकारों का उल्लेख करते हुए भरतमुनि का कथन है—

देवदानवगन्धर्वरक्षोनागपतत्त्रिणाम् ।
पिशाचयक्षव्यालानां नरवानरहस्तिनाम्॥
मृगमीनोष्ट्रमकरखरसूकरवाजिनाम् ।
महिषाजगवादीनां तुल्यशीलाः स्त्रियः स्मृताः॥[2]

अर्थात् देव, असुर, गन्धर्व, राक्षस, नाग, पक्षी, पिशाच, यक्ष, व्याल, नर, वानर, हाथी, मृग, मीन, ऊँट, मगर, सूकर, गधा, घोड़ा, भैंसा, बकरा, एवं गौ के तुल्य शील-स्वभाव वाली स्त्रियाँ होती हैं। इनके लक्षणों को क्रमशः प्रस्तुत किया जा रहा है—

---

2. नाट्यशास्त्र—अध्याय—22/100-101

1. देवशीला नारी—देवशीला नारी का लक्षण निर्धारित करते हुए भरतमुनि ने कहा है—

स्निग्धैरङ्गैरुपाङ्गैश्च स्थिरा मन्दनिमेषिणी।
आरोगा दीप्त्युपेता च दानसत्वार्जवान्विता॥
अल्पस्वेदा समरता स्वल्पभुक् सुरतप्रिया।
गन्धपुष्परता हृद्या देवशीलाङ्गना स्मृता॥[3]

अर्थात् जिसके अङ्ग और उपाङ्ग सुकुमार हों, स्थिर और मन्द-मन्द निमेष वाली, निरोग और कान्तियुक्त, दान, सत्व और आर्जव से समन्वित, कम पसीने युक्त, समरस, थोड़ा भोजन करने वाली, सुरतप्रिय तथा गन्ध-पुष्प में रत स्त्री को देवशीला अङ्गना समझना चाहिए। अभिनवगुप्त ने देवशीला नारी के सन्दर्भ में अपना मत उपस्थापित करते हुए कहा कि इस प्रकार की स्त्रियाँ न अति कोमल होती हैं और न ही अति कठोर। आचार्य कल्याणमल्ल ने देवशीला स्त्रियों की विशेषताओं का विवेचन करते हुए कहा है—

प्रसन्नवक्राम्बुजसौरभाङ्गी संतोषयुक्ता शुचिकर्मदक्षा।
प्रियम्बदा भूरिधना जनाढ्या नारीयमुक्ता खलु देवसत्त्वा॥[4]

(अर्थात्) प्रसन्न मुखकमल वाली, सुगन्धित अङ्गोवाली, सन्तोष से युक्त, पवित्र कर्मों में निपुण, प्रिय बोलने वाली, अधिक धन वाली, लोगों से घिरी हुई स्त्रियाँ निःसन्देह देवसत्त्वा कही गई हैं। रतिरहस्यकार कोक्कोक ने देवसत्त्वा का लक्षण करते हुए कहा है कि जिस स्त्री का शरीर शुद्ध तथा सुगन्ध से युक्त होता है, जो हमेशा प्रसन्न रहती है। जो अधिक धन-जन के परिवेश में रहकर उनकी स्वामिनी होती है, वह भामिनी देवसत्व वाली होती है।[5] कविशेखर श्री ज्योतिरीश्वराचार्य का मत है—देवसत्त्वा नायिका वह होती है, जिसके उदर भाग पर त्रिवली होती है, शंख सरीखा कण्ठ होता है। वह चतुर होती है। उसके शरीर से कमल जैसी सुगन्ध आती है तथा वह केतकी पुष्प के गर्भ (मध्यभाग) के समान सुन्दर होती है। पवित्र चरित्रों से विचित्र वह नायिका शील (सदाचार) व सन्तोष से युक्त होती है। उसकी वाणी कोयल जैसी मधुर व प्रिय होती है।[6] इस प्रकार विभिन्न गुणों से युक्त नारी को देवशीला नारी कहा गया है।

---

3. नाट्यशास्त्र—22/102-03, स्वङ्गीदि सुखसन्निवेशान्यङ्गानि यथा इत्यर्थः। (अभिनव)
4. अनङ्गरङ्ग—चतुर्थस्थल-11
5. सुरभिशुचिशरीरा सुप्रसन्नानना च।
प्रचुरधनजनाढ्या भामिनी देवसत्त्वा॥ रतिरहस्य- 4/14 पूवार्द्ध
6. त्रिवलिवलित मध्या कम्बुकण्ठी विदग्धा
कमलसुररभिदेहा केतकीगर्भमध्या।
शुचिचरितविचित्रा शीलसन्तोषयुक्ता
सुललितपिकवाणी स्यादितं देवसत्त्वा॥ पञ्चसायक- 1/29

**2. असुरशीला नारी**—असुरशीला नारी का लक्षण निर्धारित करते हुए भरतमुनि ने कहा है—

**अधर्मशाठ्याभिरता स्थिरक्रोधातिनिष्ठुरा।**
**मद्यमांसप्रिया नित्यं कोपना चातिमानिनी।।**
**चपला चातिलुब्धा च परुषा कलहप्रिया।**
**ईर्ष्याशीला चलस्नेहा चासुरं शीलमाश्रिता।।**[7]

(अर्थात्) जो अधर्म और शठता में रत हो, स्थिर क्रोध वाली और अत्यन्त निष्ठुर, मद्य, मांस में रुचि वाली, नित्य कुपित होने वाली, अत्यन्त मान धारण करने वाली, चञ्चला, अत्यन्त लोभ करने वाली, परुषा, कलह प्रिया, ईर्ष्यालु तथा चल-स्नेह वाली अङ्गना को असुरशीला समझना चाहिए। असुरशीला नारी के लक्षण का विवेचन कामतन्त्र के आचार्यों द्वारा नहीं किया गया है।

**3. गन्धर्वशीला नारी**—गन्धर्वशीला नारी के लक्षण के सन्दर्भ में भरतमुनि का कथन है—

**क्रीडापराचारुनेत्रा नखदन्तैः सुपुष्पितैः।**
**स्वङ्गी च स्थिरभाषी च मन्दापत्या रतिप्रिया।।**
**गीते वाद्ये च नृत्ते च रता हृष्टा मृजावती।**
**गन्धर्वसत्त्वा विज्ञेया स्निग्धत्वक्केशलोचना।।**[8]

(अर्थात्) क्रीडा में तत्पर रहने वाली, सुन्दर नेत्रों वाली, सुपुष्पित खिले नख एवं दाँतों वाली, सुन्दर अङ्गों वाली, स्थिर भाषण करने वाली, मन्द अपत्यों वाली, रतिप्रिया, नृत्य, गीत, वाद्य में रत, हृष्ट और कोमल स्वभाव वाली, चिकने केश एवं नेत्रों वाली नायिका गन्धर्व शीला होती है। कोक्कोक का मत है—जो स्त्री क्रोध नहीं करती, जिसका वेश उज्ज्वल तथा चमकीला होता है, जिसकी शोभा दिव्य होती है, माला सुगन्ध धूप आदि सुगन्धित पदार्थों में जो प्रायः आसक्त रहती है। गीत-नृत्य-वाद्य आदि ललित कलाओं तथा कामकला में जो स्त्रियाँ कुशल होती हैं, उन्हें गन्धर्वसत्वा कहा जाता है।[9] गन्धर्वशीला नारी के लक्षण का निरूपण करते हुए श्रीज्योतिरीश्वराचार्य कहते हैं—जिस स्त्री की दृष्टि चञ्चल व खुशामन्दी होती है तथा जो नृत्य आदि में दक्ष और प्रिय को नाानाविधि से रिझाने वाली, चन्दन लगाने व मालादि पहनने में अभिरुचि रखने वाली होकर सन्तुष्ट करने वाली और मनोहर आकृति की होती है वह नायिका गन्धर्वसत्त्वा हुआ करती है।[10] इस

7. नाट्यशास्त्र-22/ 104-05
8. वही-22/106-07
9. अपेतरोपोज्ज्वलदीप्तवेषां स्रग्गन्धूपादिषु बद्धरागाम्।।
सङ्गीतलीलाकुशलां कलाज्ञां गन्धर्वसत्वां युवतीं वदन्ति।। रतिरहस्य- 4/16
10. वहलचपलदृष्टिर्नृत्यगीतादिदक्षा
मधुरवहल तुष्टिगन्धमाल्यानुरक्ता।
शिशिरसुरभिमासक्रीडनप्रेमपात्री
भवतिरुचिरमूर्तिः सैव गन्धर्वसत्त्वा।। पञ्चसायक- 1/30

सन्दर्भ में कल्याणमल्ल का मत है कि सङ्गीत और लीला की रसिक, अत्यन्त शान्त, सुगन्धि माला इत्यादि की इच्छा रखने वाली, शुभ अङ्गों वाली, विलासिनी, निर्मल सुन्दर वेष वाली गन्धर्व सत्त्वा स्त्री कही गई है।[11]

**4. राक्षसशीलानारी**–राक्षसशीला नारी का लक्षण निर्धारण करते हुए भरत मुनि का कथन है–

बृहद्व्यायतसर्वाङ्गी रक्तविस्तीर्णलोचना।
खररोमा दिवास्वप्ननिरतात्युच्चभाषिणी।।
नखदन्तक्षतकरी क्रोधेर्ष्या कलहप्रिया।
निशाविहारशीला च राक्षसं शीलमाश्रिता।।[12]

(अर्थात्) वृहद और व्यायत (विस्तारयुक्त) समस्त अङ्गों वाली, लाल (रक्त) और विस्तीर्ण नेत्रों वाली, गर्दभ जैसे-लोम (रोम) वाली, दिन में सोने वाली और उच्च स्वर में भाषण करने वाली, नखक्षत और दन्तक्षत करने वाली, क्रोध, ईर्ष्या और कलह से प्रेम करने वाली, निशा (रात्रि) में विहार करने वाली नारी 'राक्षसशीला' होती है। इसके स्वभाव का विवेचन कामशास्त्रीय आचार्यों ने नहीं किया है।

**5. नागशीला नारी**–नागशीला नारी का लक्षण बतलाते हुए भरत मुनि ने कहा है–

तीक्ष्णनासाग्रदशना सुतनुस्ताम्रलोचना।
नीलोत्पलसवर्णा च स्वप्नशीलातिकोपना।।
तिर्यग्गतिश्चलारम्भा बहुश्वासातिमानिनी।
गन्धमाल्यासवरता नागसत्त्वाऽङ्गना स्मृता।।[13]

(अर्थात्) तीक्ष्ण नासाग्र और तीखे नुकीले दाँत वाली, सुन्दर शरीर वाली, रक्त नेत्रों वाली, नील कमल के समान वर्णवाली, निद्रालु स्वभाव वाली, अत्यन्त क्रोध करने वाली, तिर्यग गति वाली, अधिक श्वास-प्रश्वास से युक्त, अधिक मान वाली, गन्धयुक्त माला धारण करने वाली तथा आसव का सेवन करने वाली अङ्गना 'नागशीला' नारी कहलाती है। रतिरहस्यकार कोक्कोक का मत है–नागसत्व वाली नारी साँप की तरह अधिक गहरी साँसे लेती है, जंभाई लेती है, भ्रमण में रुचि रखती है, दिन में भी अधिक सोती है और सदैव व्याकुल रहती है।[14] नागसत्त्वा स्त्री के स्वरूप के सन्दर्भ में आचार्य कल्याणमल्ल का मानना है–व्याकुल, भ्रान्तिशील, गहरी श्वासे लेकर बोलने वाली,

11. सङ्गीतलीलारसिकातिशान्ता सुगन्धिमाल्यादिरुचिः शुभाङ्गी।
विलासिनी निर्मलचारुवेषा गन्धर्वसत्त्वा वनिता प्रदिष्टा।। अनङ्गरङ्ग- 4/12
12. नाट्यशास्त्र-22/108-09
13. वही- 22/110-11
14. श्वसिति बहुतरं या जृम्भते भ्रान्तिशीला।
स्वपिति सततमेव व्याकुला नागसत्त्वा।। रतिरहस्य-4/15 का उत्तरार्द्ध

निरन्तर निद्रा में आसक्त स्त्री नागसत्त्वा होती है।[15]

**6. पक्षिशीला नारी**–पक्षिशीला नारी के लक्षणों का उद्‌घाटन करते हुए भरतमुनि का कथन है–

**अत्यन्तव्यावृतास्या च तीक्ष्णशीला सरित्प्रिया।**
**सुरासवक्षीररता वह्वपत्या फलप्रिया॥**
**नित्यं श्वसनशीला च तथोद्यानं वनप्रिया।**
**चपला बहुवाक्छीघ्रा शाकुनं सत्त्वमाश्रिता॥[16]**

(अर्थात्) मुख को अत्यन्त खुला रखने वाली, तीक्ष्ण-स्वभाव वाली, नदी में विहार करने के शौक वाली, मदिरा, आसव और क्षीर पीने रत, बहुत सन्तानों वाली, उद्यान और वन से प्रेम रखने वाली, चञ्चल और अत्यन्त बोलने वाली नारी 'पक्षिशीला' कहलाती है। पक्षिशीला नारी को कामशास्त्र के आचार्यों ने काकसत्त्वा के रूप में निरूपित किया है। कोक्कोक का मत है- काकसत्त्वा स्त्री निरन्तर अपनी दृष्टि इधर-उधर घुमाती रहती है। अधिक भूख से व्याकुल रहती है तथा सदा भयभीत रहती है।[17] काकसत्त्वा का लक्षण बतलाते हुए आचार्य कल्याणमल्ल कहते हैं- निष्फल उद्योग करने वाली, बार-बार नेत्रों को घुमाने वाली तथा निरन्तर भूखी रहने वाली काकसत्त्वा कही जाती है।[18]

**7. पिशाचशीला नारी**–पिशाचशीला नारी का लक्षण बतलाते हुए भरत मुनि कहते हैं–

**ऊनाधिकाङ्गुलिकरा रात्रौ निष्कुटचारिणी।**
**वोलोद्वेजनशीला च पिशुना क्लिष्टभाषिणी॥**
**सुरते कुत्सिताचारा रोमशाङ्गी महास्वना।**
**पिशाचसत्त्वा विज्ञेया मद्यमांसबलिप्रिया॥[19]**

(अर्थात्) जिसके हाथों की अंगुलियाँ कम या अधिक हों। रात में घर के उद्यान में निर्भयतापूर्वक घूमती हुई बालकों का उद्वेजन करने वाली चुगलखोर और कटुभाषिणी हो, सुरत में कुत्सित आचरण वाली, शरीर में अधिक रोम वाली, जोर से आवाज करने वाली, मदिरा-मांस और

---

15. व्याकुला भ्रान्तिशीला च सोच्छ्वासं बहुभाषते।
निद्रासक्ता च सततं नागसत्वेति सा स्मृता॥ अनङ्गरङ्ग-4/16
16. नाट्यशास्त्र- 22/112-13, व्यावृतं विस्तीर्णमास्यमन्तर्मुखं यस्याम् (अभिनव)
17. दृष्टिं मुहुर्भ्रमयति प्रवलाशनार्ति-
रुद्वेगमेति विपुलं किल काकसत्त्वा॥ रतिरहस्य-4/17 का उत्तरार्द्ध
18. उद्वेगं निष्फलं कुर्यान्नेत्रे सम्भ्रामयेन्मुहुः।
अति क्षुधार्ता सततं काकसत्वेति सोच्यते॥ अनङ्गरङ्ग- 4/17
19. नाट्यशास्त्र- 22/114-15

बलि के खाने से प्रेम करने वाली अङ्गना 'पिशाचशीला' नारी कहलाती है। पिशाचशीला नारी के स्वरूप का विवेचन करते हुए कोक्कोक का कथन है–पिशाचसत्त्वा स्त्री मानरहित, अधिक भोजन करने वाली, प्रकट रूप से गर्म शरीर वाली, शराब-मांस-युक्त भोजन करने वाली होती।[20] पिशाचसत्त्वा के सन्दर्भ में कल्याणमल्ल का कथन है–

**दुश्चारिणी कुत्सितभूरिभोज्यैर्हृष्टाऽतिदुष्टा परितप्तगात्रा।**
**खर्वातिकृष्णा सविकारवक्त्रा मालिन्ययुक्तेति पिशाचसत्त्वा।।[21]**

(अर्थात्) दुराचारिणी, खराब तथा बहुत अधिक भोज करने से प्रसन्न होने वाली, अत्यन्त दुष्ट, जलते हुए शरीर वाली, मलिनता से युक्त स्त्री पिशाच सत्त्व वाली होती है। श्री ज्योतिरीश्वराचार्य ने इसे प्रेतसत्त्वा बतलाया है। उनका मत है- पर्याप्त मात्रा में अच्छी तरह विहार-ज्ञान रखने वाली, रात के समय में भी घूमने में धैर्य बनाये रखने वाली, मलिनभाव तथा चुगलखोरी चित्त में रखने वाली, बुरा और अभक्ष्य भोजन करने में चेष्टा करने वाली, बिगड़े और कुरूप मुखाकृति वाली, काले रंग की अधिक नाटी और गन्दे वस्त्र पहनने में प्रसन्न रहने वाली प्रेतसत्त्वा कही जाती है।[22]

**8. यक्षशीला नारी**–इसके लक्षण का निरूपण करते हुए भरतमुनि का कथन है–

**स्वप्नप्रस्वेदनाङ्गी च स्थिरशय्यासनप्रिया।**
**मेधाविनी बुद्धिमती मद्यगन्धामिषप्रिया।।**
**चिरदृष्टेषु हर्षं हर्षं च कृतज्ञात्वादुपैति सा।**
**अदीर्घ शायिनी चैव यक्षशीलाङ्गना स्मृता।।[23]**

(अर्थात्) स्वप्न में पसीना युक्त अङ्गों वाली, स्थिर-शय्या और आसन प्रिया, मेधाविनी, मृद्वङ्गी, मद्य, गन्ध और आमिषप्रिया, बहुत समय बाद दृष्ट पदार्थों पर कृतज्ञता प्रकट करने वाली, हर्ष का अनुभव करने वाली, देर तक सोने वाली नारी को 'यक्षशीला' जानना चाहिए। यक्षशीला के सन्दर्भ में कोक्कोक का मत है–यक्षसत्त्व वाली स्त्री गुरुजनों तथा अग्रजों की लज्जा नहीं करती, उनके समक्ष भी निर्लज्ज कार्य करने को तत्पर रहती है। अपनी रतिसिद्धि वह उद्यान, बावड़ी,

---

20. मानोज्झिताऽतिबहुभुक प्रकटोष्णगात्री।
भुङ्क्ते च मद्यपललादिपिशाचसत्त्वा।। रतिरहस्य- 4/17 का पूर्वार्द्ध

21. अनङ्गरङ्ग- 4/15

22 वनविहरणविज्ञा रात्रिसंचारधीरा
मलिनपिशुनचित्ता कुत्सिताहारहृष्टा।
विकृतवदनचन्द्रा कृष्णवर्णाऽतिखर्वा
मलिनवसनरक्ता कीर्तिता प्रेतसत्त्वा।। पञ्चसायक- 1/32

23. नाट्यशास्त्र- 22/ 116-17

सरोवर, नदी, समुद्र तथा पर्वत प्रदेश में चाहती है। यह कोपनशील भी हुआ करती है।[24] आचार्य कल्याणमल्ल का मत है–विगत लज्जा वाली, मदिरा और मांस में आसक्त, स्थूल स्तनों वाली, चम्पा के समान गौर शरीर वाली, क्रोधी स्वभाव वाली, निरन्तर भोग की इच्छा करने वाली निःसन्देह कवीन्द्रों द्वारा यक्षसत्त्वा कही गई है।[25] यक्षशीला नारी के लक्षण के विषय में श्रीज्योतिरीश्वराचार्य का मत है– यक्षसत्त्व वाली स्त्री के दोनों स्तन विशाल एवं स्थूलकाय होते हैं। उसका वर्ण गौरवर्ण का तथा लम्बा चौड़ा होता है। उसके नेत्र तरुण हिरन जैसे तथा क्रोधीला स्वभाव होता है। वह लज्जा से हीन, नानाविध मधुर खाद्य-पदार्थों में रुचि वाली, मछली के मांस में अत्यधिक अनुरक्त रहने वाली होती है। इस प्रकार की यह मूल्यांकन रहित नारी मुनियों के द्वारा यक्षणी के स्वभाव वाली कही गयी है।[26]

**9. व्याघ्रशीला नारी**–इसके स्वरूप निर्धारण-प्रसङ्ग में भरत मुनि का कथन है–

**तुल्यमानावमाना य परुषत्वक् खरस्वरा।**
**शठानृतोद्धतकथा व्यालसत्त्वा च पिङ्गदृक्।।[27]**

(अर्थात्) जो तुल्य मान और अपमान में समान भाव वाली, कठोर स्वर वाली, शठ, झूठ और उद्धत कथा वाली हो, वह पिङ्गलवर्ण नारी 'व्याघ्रशीला' कहलाती है। कामकला के विशेषज्ञों ने इसके स्वरूप पर प्रकाश नहीं डाला है।

**10. मनुष्यशीला नारी**–मनुष्यशीला नारी का लक्षण बतलाते हुए भरत मुनि का कथन है–

**आर्जवाभिरता नित्यं दक्षात्यन्तगुणान्विता।**
**विभक्ताङ्गी कृतज्ञा च गुरुदेवद्विजप्रिया।।**
**धर्मकामार्थनिरता ह्यहङ्कारविवर्जिता।**
**सुहृत्प्रिया सुशीला च मानुषं सत्त्वमाश्रिता।।[28]**

(अर्थात्) जो आर्जव (सरलता) में अभिरत हो, नित्य दक्ष और क्षान्ति गुणों से अन्वित हो,

---

24. व्यपगतगुरुलज्जोद्यानपानार्णवाद्रौ।
स्पृहयति रतिसिद्ध्यै रोषणा यक्षसत्त्वा।। रतिरहस्य- 4/14 का उत्तरार्द्ध।

25. अपेतलज्जा मधुमांससक्ता, पीनस्तनी चम्पकगौरदेहा।
रोषान्विता सन्ततभोगवाञ्छा प्रोक्ता कवीन्द्रैः खलु यक्षसत्त्वा।। अनङ्गरङ्ग- 4/13

26. गुरुकुचयुगभारा गौरदेहातिदेहा
तरुणहरिणनेत्रा कोपिना वीतलज्जा।
विविधमधुरसक्तिर्मत्स्यमांसादिभोज्या
मुनिभिरियमनर्घा यक्षसत्त्वा प्रदिष्टा। पञ्चसायक- 1/31

27. नाट्यशास्त्र-22/18

28. वही- 22/119-20

विभक्त अङ्गों वाली, कृतज्ञ, गुरु, देवता और द्विजों के प्रति सम्मान करने वाली, धर्म, अर्थ, काम में निरत, अहङ्कार से रहित, स्वजनों से प्रेम करने वाली सुशीला अङ्गना 'मनुष्यशीला' नारी कहलाती है। उसके सन्दर्भ में कोक्कोक का मत है–नरसत्त्वा नारी का मन निष्कपट और सरल होता है, वह अतिथियों का सत्कार करती है, उदार एवं दक्ष होती है। उपवास रखने में खिन्न नहीं होती, सारवान वस्तु को ग्रहण करती है।[29] आचार्य कल्याणमल्ल का मानना है कि–आतिथ्य और प्रेम इत्यादि में बँधे हुए भाव वाली, प्रेम करने वाली, निर्मल चित्तवृत्ति वाली, जो स्त्री अनेक व्रतों से थकावट को प्राप्त नहीं होती वह मनुष्यसत्त्वा कहलाती है।[30]

**11. वानरशीला नारी**–इसका लक्षण बतलाते हुए भरतमुनि कहते हैं–

> **संहताल्पतनुर्हृष्टा पिङ्गरोमा छलप्रिया।**
> **प्रगल्भा चपला तीक्ष्णा वृक्षाराम वनप्रिया॥**
> **स्वल्पमप्युपकारं तु नित्यं या बहुमन्यते।**
> **प्रसह्यरतिशीला च वानरं सत्त्वमाश्रिता॥[31]**

(अर्थात्) जिसका शरीर गठीला हो, कद छोटा हो, जिसके रोम पीले हों, जो छल प्रिय हो, जो प्रगल्भा (धृष्ट स्वभाव वाली), चपला, तीक्ष्ण, वृक्ष-आराम और वन से प्रेम करने वाली, थोड़े से भी उपकार को अधिक मानने वाली, बलात तीव्र रति करने वाली अङ्गना 'वानरशीला' कहलाती है। रतिरहस्यकार कोक्कोक का मत है–जिसकी दृष्टि सदा दिग्भ्रमित रहती है, जो नाखून और दाँत से प्रायः लड़ना चाहती है, जिसका मन चञ्चल रहता है, वह स्त्री वानरसत्त्व वाली होती है।[32] आचार्य कल्याणमल्ल का मत है–जो अत्यन्त चञ्चल निरन्तर उद्भ्रान्त नेत्रों वाली दाँतों के लड़ाने में आसक्त स्त्री हो उसे कपिसत्त्वा जानना चाहिए।[33]

**12. हस्तिसत्वा नारी**–हस्तिसत्त्वा का लक्षण बतलाते हुए भरतमुनि ने कहा है–

> **महाहनुललाटा च शरीररोपचयान्विता।**
> **पिङ्गाक्षी रोमशाङ्गी च गन्धमाल्यासवप्रिया॥**

---

29. भवति सरलचित्ता दक्षिणातिथ्यरक्ता।
स्फुटमिह नरसत्त्वा खिद्यते नोपवासैः॥ रतिरहस्य- 4/15 का पूर्वार्द्ध

30. आतिथ्यसख्यादिषु बद्धभावानुरागिणी निर्मलचित्तवृत्तिः।
नानाव्रतैरेति च न प्रयासं मनुष्यसत्त्वा परिकीर्तिता सा॥ अनङ्गरङ्ग- 4/14

31. नाट्यशास्त्र- 22/121-22

32. उद्भ्रान्तदृक्करजदन्तरणप्रसक्ता।
स्यादवानरप्रकृतिरस्थिरचित्तवृत्तिः॥ रतिरहस्य- 4/18 का पूर्वार्द्ध

33. अत्यन्तचपला या तु सततोद्भ्रान्तलोचना।
दन्तसंगरसक्ता च कपिसत्त्वेति तां विदुः॥ अनङ्गरङ्ग-4/18

कोपना स्थिरचित्ता च जलोद्यानवनप्रिया।
मधुराभिरता चैव हस्तिसत्त्वा प्रकीर्तिता।।[34]

(अर्थात्) जिसका ललाट और हनु विशाल हो, शरीर पुष्ट और मांसल हो, जो पिङ्गाक्षी और रोमशाङ्गी हो, जिसे गन्ध, माला और आसव प्रिय हो, जो कोपना, स्थिरचित्त, जल, उद्यान और वन में विहार करने वाली, मधुर पदार्थों तथा रतिक्रीडा में अभिरत हो, वह नायिका 'हस्तिसत्त्वा' नारी कहलाती है। इस प्रकार की नायिका का लक्षण कामकला के विशेषतों ने नहीं दिया है।

13 मृगशीला नारी–इसका लक्षण करते हुए भरतमुनि कहते हैं–

स्वल्योदरी भग्ननासा तनुजङ्घा वनप्रिया।
चलविस्तीर्णनयना चपला शीघ्रगामिनी।।
दिवात्रासपरा नित्यं गीतवाद्यरतिप्रिया।
निवासस्थिरचित्ता मृगसत्त्वा प्रकीर्तिता।।[35]

•(अर्थात्) पतले उदर वाली, भग्ननासिका (चिपटी नाक), पतली जंघा वाली, वन में विहार करने में प्रिय, चञ्चल विशाल नेत्रों वाली, चपला, शीघ्रगामिनी, दिन में घबराने वाली, सर्वदा गीत, वाद्य एवं रतिप्रिय तथा निवास स्थल पर स्थिर चित्त वाली स्त्री मृगशीला नारी कहलाती है। इसका भी लक्षण कामशास्त्रीय ग्रन्थों में नहीं दिया गया है।

14 मीनशीला नारी–मीन जैसे शील वाली नारी का लक्षण निर्धारित करते हुए भरतमुनि का कथन है–

दीर्घपीनोन्नतोरत्का चला नातिनिमेषिणी।
बहुभृत्या वहुसुता मत्स्यसत्त्वा जलप्रिया।।[36]

(अर्थात्) दीर्घ, पीन, उन्नत वक्षस् (छाती) वाली, चञ्चल, बार-बार झेंपने (उन्मीलन-निमीलन) वाले नेत्रों वाली, बहुत से भृत्यों एवं बहुत से पुत्रों वाली तथा जलप्रिया नारी 'मीनशीला' नारी कहलाती है। इसका लक्षण भी कामतन्त्र के विशेषज्ञों ने नहीं दिया है।

15. उष्ट्रसत्त्वा नारी–उष्ट्रसत्त्वा नारी के सन्दर्भ में भरतमुनि का कथन है–

लम्बोष्ठी स्वेदबहुला किञ्चिद्विकटगामिनी।
कृशोदरी पुष्पफललवणाम्लकटुप्रिया।।
उद्बन्धकटिपार्श्वा च खरनिष्ठुरभाषिणी।
अत्युन्नतकटीग्रीवा उष्ट्रसत्त्वाऽटवीप्रिया।।[37]

34. नाट्यशास्त्र- 22/123-24
35. वही, 22/125-26
36. वही- 22/127
37. वही- 22/128-29

(अर्थात्) लम्बे ओष्ठों वाली, अधिक पसीने वाली, थोड़ी विकट चाल वाली, कृशोदरी (पतली कमर वाली), पुष्प, फल, नमकीन, अम्ल और कटु वस्तुएँ जिसे प्रिय हों, कमर और कोख थोड़े कसे हों, कर्कश और निष्ठुर बोलने वाली, ऊँची और लम्बी कटि और ग्रीवा वाली तथा जंगल में प्रीति रखने वाली नायिका 'उष्ट्रसत्त्वा' नारी कहलाती है। इसका भी लक्षण कामशास्त्रीय ग्रन्थों में नहीं दिया गया है।

**16. मकरशीला**—इस प्रकार की नायिकाओं के सन्दर्भ में भरतमुनि का कथन है—

**स्थूलशीर्षाञ्चितग्रीवा दारितास्या महास्वना।**
**ज्ञेया मकरसत्त्वा च क्रूरा मत्स्यगुणैर्युता।।[38]**

(अर्थात्) जिसका शिर स्थूल और ग्रीवा अञ्चित (धनुषाकार) हो, मुख खुला हुआ और दीर्घ (मोटी) आवाज करने वाली, क्रूर और मत्स्य के गुणों से युक्त अस्थिर (चञ्चल) जो स्त्रियाँ होती हैं, वे मकरशीला नारी कहलाती हैं। इस प्रकार की नायिकाओं का भी लक्षण कामशास्त्रीय आचार्यों ने नहीं दिया है।

**17. खरशीला नारी**—खरशीला नारी का लक्षण निर्धारण करते हुए भरतमुनि का कथन है—

**स्थूलजिह्वोष्ठदशना रुक्षत्वक्कटुभाषिणी।**
**रतियुद्धकरी धृष्टा नखदन्तक्षतप्रिया।।**
**सपत्नी द्वेषिणी दक्षा चपला शीघ्रगामिनी।**
**सरोषा वह्वपत्या च खरसत्त्वा प्रकीर्तिता।।[39]**

(अर्थात्) जिसके जिह्वा, ओष्ठ और दाँत स्थूल (मोटे) हों, जिसका त्वक (चमड़ा) रूखा हो और जो कटुभाषिणी हो, जो रतिकार्य में युद्ध करने वाली, धृष्ट, नखक्षत और दन्तक्षत जिसे प्रिय हों, सपत्नी से द्वेष रखने वाली, दक्ष, चपल और तेज चलने वाली, रोगिणी तथा अधिक बच्चों वाली स्त्री खरसत्त्वा नारी कहलाती है। अभिनवगुप्त का इस सन्दर्भ में मत है कि इस प्रकार की स्त्रियाँ रति में युद्ध के समान प्रवृत्त होती हैं। वे नखक्षत और दन्तक्षत प्रकृष्ट रूप से करने वाली होती हैं। खरसत्त्वा स्त्रियों के सन्दर्भ में रतिरहस्यकार कोक्कोक का कथन है—

**या दृष्टविप्रियवचोरचना च नारी।**
**रक्ता विटप्रहरणे खरसात्त्विका सा।।[40]**

---

38. नाट्यशास्त्र- 22/130
39. वही-22/ 131-32, अभिनव-रतियुद्धकरोति रतौ युद्धमिव। (नखेति) नख दशनप्रकारादि करोति स्वयं च तदात्मानि।
40. या दृष्टविप्रियवचोरचना बहुशो दृष्टप्रतिकूलवचना च विटप्रहरणे कामुकताडने रक्ता प्रसक्ता सा खरसात्त्विका गर्दभसत्त्वा स्यात्। रतिरहस्य- 4/18 उत्तरार्द्ध तथा वृत्ति

(अर्थात्) गर्दभ प्रकृति की स्त्री स्पष्ट दिखाई देने वाली वस्तु या स्थिति के विपरीत बोलने वाली तथा कामुक होकर प्रिय को हाथ- पैर से मारने की प्रवृत्ति रखती है। आर्चाय कल्याणमल्ल का खरसत्त्वा के विषय में कथन है-

**स्वभावाद्दुष्टवाक्यानि विप्रियाण्येव भाषते।**
**अपेतरागा स्नानादौ खरसत्त्वा तु सा स्मृता।।[41]**

(अर्थात्) जो स्त्री गदही के स्वभाव वाली होती है, दुष्टता करना उसके स्वभाव में सम्मिलित होता है, सर्वदा कठोर और मन को न अच्छे लगने वाले वाक्य ही बोला करती है, इसका मन स्नानादि शुद्धता पैदा करने वाले पवित्र कामों में नहीं लगता।

**18. सूकरशीला नारी**–सूकरशीला नारी के लक्षण को बतलाते हुए भरतमुनि ने कहा है–

**दीर्घपृष्ठोदरमुखरोमशाङ्गी बलान्विता।**
**सुसंक्षिप्तललाटा च कन्दमूलफलप्रिया।।**
**कृष्णदंष्टोत्कटमुखी पीवरोरुशिरोरुहा।**
**हीनाचारा वह्वपत्या सौकरं सत्त्वमाश्रिता।।[42]**

(अर्थात्) जिसका पीठ और उदर विशाल हो, जिसके अङ्ग रोमयुक्त हों, कन्दमूल फल आदि जिसे प्रिय हों, दाँत काले और मुख भद्दा हो, जिसके बाल और उरु (पीवर) विशाल हों, जो आचारहीन तथा बहुत अपत्यों से युक्त हो वह 'सूकरशील' नारी कहलाती है। इस प्रकार की नायिकाओं का भी उल्लेख कामशास्त्र में नहीं मिलता।

**19. हयसत्त्वा नारी**–हयसत्त्वा स्त्रियों के लक्षण को उद्घाटित करते हुए भरतमुनि का कथन है–

**स्थिरा विभक्तपार्श्वोरुकटिपृष्ठशिरोधरा।**
**सुभगा दानशीला च ऋजुस्थूलशिरोरुहा।।**
**कृशा चञ्चलचित्ता च स्निग्धवाक्छीघ्रगामिनी।**
**कामक्रोधपरा चैव हयसत्त्वाङ्गना स्मृता।।[43]**

(अर्थात्) जो स्थिर स्वभाव वाली हो, जिसका पार्श्व, उरु, कटि, पृष्ठ, शिर, गर्दन विभक्त हो, सुन्दर स्वरूप वाली हो, दानशीला, सरल और मोटे बालों वाली, दुबली, चञ्चल चित्तवाली, चिकनी-चुपड़ी बात करने वाली और शीघ्रता से गमन करने वाली, कामातुर और क्रोध से व्याकुल अङ्गना हयसत्त्वा नारी कहलाती है। इसका भी लक्षण कामशास्त्रीय ग्रन्थों में नहीं दिया गया है।

---

41. अनङ्गरङ्ग- 4/19
42. नाट्यशास्त्र- 22/133-34
43. वही- 22/135-36

**20. महिषशीला नारी**–महषिशीला नारियों का लक्षण निर्दिष्ट करते हुए आचार्य भरतमुनि का कथन है–

**स्थूल पृष्ठाक्षिदशना तनुपार्श्वोदरा स्थिरा।**
**हरिरोमाञ्चिता रौद्री लोकद्विष्टा रतिप्रिया।।**
**किञ्चिदुन्नतवक्त्रा च जलक्रीडावनप्रिया।**
**वृहल्ललाटा सुश्रोणी महिषं सत्त्वमाश्रिता।।**[44]

(अर्थात्) स्थूल पृष्ठ, अक्षि और दशन वाली, क्षीण पार्श्व और उदर वाली, स्थिर, हरित रोमाञ्च से युक्त, क्रोधी स्वभावाली, लोकदृष्टि, रतिप्रिय, थोड़ा ऊँचे मुखवाली, जलक्रीडा और वन प्रिय, वृहत ललाट से युक्त, सुन्दर नितम्ब वाली नारी महिषशीला नारी कहलाती है। इसका लक्षण भी कामकला के मर्मज्ञों ने नहीं दिया है।

**21. अजाशीला नारी**–अजा स्वभाव वाली स्त्रियों के लक्षण को बतलाते हुए भरतमुनि ने कहा है–

**कृशा तनुभुजोरस्का निष्टब्धस्थिरलोचना।**
**संक्षिप्तपाणिपादा च सूक्ष्मरोमसमाचिता।।**
**भयशीला जलोद्विग्ना वह्वपत्या वनप्रिया।**
**चञ्चला शीघ्रगमना ह्ययसत्त्वाङ्गना स्मृता।।**[45]

(अर्थात्) अत्यनत दुबली–पतली, क्षीण भुजा एवं वक्षःस्थल वाली, अत्यन्त स्थिर नेत्रों वाली, जिसके हाथ और पैर अत्यन्त छोटे हों, घुंघराले बालों वाली, डरपोक स्वभाव वाली, जल से डरकर भागने वाली, बहुत सी सन्तान वाली, वन में विहार करने वाली, चञ्चला, तेज चाल वाली नारी अजाशीला नारी कहलाती है। इसके स्वरूप का भी कथन कामशास्त्र के आचार्यो ने नहीं किया है।

**22. अश्वशीला नारी**–अश्वशीला नारी के सन्दर्भ में भरतमुनि का कथन है–

**उद्बन्धगात्रनयना विजृम्भणपरायणा।**
**दीर्घाल्पवदना स्वल्पपाणिपादविभूषिता।।**
**उच्चः स्वना स्वल्पनिद्रा क्रोधना सुकृतप्रिया।**
**हीनाचारा कृतज्ञा च अश्वशीला परिकीर्तिता।।**[46]

(अर्थात्) जिस अङ्गना का शरीर और नेत्र उत्कृष्ट रूप से बंधा हआ हो, जो बार–बार जँभाई लेने वाली, लम्बे और पतले मुख वाली, छोटे हाथ और पैर से विभूषित, ऊँची आवाज वाली, स्वल्प

44. नाट्यशास्त्र- 22/137-38
45. वही- 22/139-40
46. वही- 22/141-42

निद्रा वाली, क्रोधी स्वभाव वाली और अच्छे कर्म करने वाली, हीन आचरण वाली कृतज्ञा नारी अश्वशीला नारी समझना चाहिए। इस प्रकार की नायिकाओं का लक्षण कामशास्त्रीय ग्रन्थों मे नहीं दिया गया है।

**23. गोशीला नारी**–गोशीला नारी का लक्षण निर्दिष्ट करते हुए भरतमुनि ने कहा है–

**पृथुपीनोन्नतश्रोणी तनुजङ्घा सुहृत्प्रिया।**
**संक्षिप्तपाणिपादा च दृढारम्भा प्रजाहिता।।**
**पितृदेवार्चनरता सत्यशौचगुरुप्रिया।**
**स्थिरा परिक्लेशसहा गवां सत्त्वं समाश्रिता।।**[47]

(अर्थात्) विशाल और उन्नत नितम्ब वाली, पतली जांघ वाली, मित्रों से प्रेम करने वाली, छोटे हाथ-पैर वाली, दृढ़ (इष्ट) आरम्भ वाली, प्रजा का हित करने वाली, पितर और देवताओं के पूजन में रत, सत्य, शौच और गुरुजन का सम्मान करने वाली, स्थिर और क्लेशों का सहन करने वाली अङ्गना गोशीला नारी कहलाती है।

इस प्रकार भरतमुनि ने स्त्रियों के शीलाश्रित 23 भेद उनमें विद्यमान सत्त्व के आधार पर बतलाये हैं। स्त्रियों के इन भेदों का निरूपण करने के उपरान्त भरतमुनि का कथन है–

**नानाशीलाः स्त्रियो ज्ञेयाः स्वं स्वं सत्त्व समाश्रिताः।**
**विज्ञाय च यथातत्त्वमुपसेवेत ताः पुनः।।**
**उपचारो यथा सत्त्वं स्त्रीणामल्पोऽपि हर्षदः।**
**महानप्यन्यथायुक्तो नैव तुष्टिकरो भवेत्।।**[48]

(अर्थात्) अपने-अपने सत्त्व के अनुसार स्त्रियाँ नाना स्वभाव की होती हैं। अतः उनकी प्रकृति के अनुसार उनकी सेवा करनी चाहिए। क्योंकि प्रकृति के अनुसार उनका थोड़ा सा उपचार इनको प्रसन्न कर देता है। स्वभाव के अनुकूल न होने पर महान् उपचार भी तुष्टिकर नहीं होता। अतः लोक को स्त्रियों के स्वाभावानुरूप ही उनसे व्यवहार करना चाहिए।

'रजस्तमोभ्यामस्पृष्टं मनः सत्त्वमिहोच्यते' अर्थात् सत्त्व का अर्थ है ऐसा मन जिसमें रजोगुण और तमोगुण का स्पर्श न हुआ हो। मन का प्रभाव मानस और शरीर दोनों प्रकार के रोगों पर पड़ता है। इसीलिए चरक ने शरीरस्थान में मन का अध्ययन किया और उसके प्रथमतः तीन भेद किये हैं–शुद्धसत्त्व प्रधान, रजोमिश्रित सत्त्वप्रधान और तमोमिश्रित सत्त्व प्रधान। चरक का मत है- रजोगुण और तमोगुण की कितनी मात्रा सत्त्व को प्रभावित करती है और किसी मन में शुद्ध सत्त्व का अंश किस मात्रा में रहता है; इस पर दृष्टिपात करने से मात्रा के अनुसार मन के असंख्य भेद हो जाते

---

47. नाट्यशास्त्र- 22/143-44
48. वही- 22/145-46

हैं। इस दृष्टि से आचार्य चरक ने भी कतिपय स्त्री भेदों का विवेचन किया है। चरित्र पर मानसिक स्थिति का प्रभाव पड़ता ही है। अतः चरित्र-चित्रण की दृष्टि से सत्त्व का अध्ययन काव्यशास्त्र के भी अनुकूल पड़ता है। इसीलिए नाट्यशास्त्र में स्त्रियों के देवसत्त्व इत्यादि 23 भेद बतलाये गये हैं। सत्त्व का मन पर प्रभाव होने के कारण कामशास्त्र के आचार्यों ने भी सत्त्व की दृष्टि से स्त्रियों के भेदों का विवेचन किया है। वात्स्यायन ने कामसूत्र में इस विषय पर विचार नहीं किया है, परन्तु उनके बाद के कामशास्त्रीय ग्रन्थों में सत्त्व भेद पर विचार किया गया है। भरतमुनि ने सत्त्व की दृष्टि से जिन 23 भेदों का निरूपण किया है, उसका अक्षरशः अनुसरण कामसूत्रकारों ने नहीं किया है। कोक्कोक ने नाट्यशास्त्र से ही अपने ग्रन्थ रतिरहस्य में केवल 9 भेदों की चर्चा की है, साथ में उन्होंने पिशाच और काक दो भेद जोड़ दिये हैं। श्री ज्योतिरीश्वराचार्य ने पञ्चसायक में केवल चार भेद ही बतलाये हैं, किन्तु उन्होंने प्रेतसत्त्व नामक एक भेद जोड़ दिया है जो न तो चरक में मिलता है, न नाट्यशास्त्र में और न ही कोक्कोक में। प्रौढ़ देवराय ने रतिरत्नप्रदीपिका में अधिकतर भरतमुनि का ही अनुसरण किया है किन्तु साथ में कोक्कोक कृत पिशाच भेद को सम्मिलित कर दिया है। ज्योतिरीश्वराचार्य के प्रेत भेद को उन्होंने स्थान नहीं दिया है। आचार्य कल्याणमल्ल ने अनङ्गरङ्ग में कोक्कोक कृत रतिरहस्य का ही पूर्णतः अनुसरण किया है। इस प्रकार काव्यशास्त्र एवं कामकलाशास्त्र के आचार्यों ने स्त्रियों के प्रकृतिगत गुणों के आधार पर उनके भेदों का निरूपण किया है। प्रस्तुत शोधपत्र में उनका संक्षिप्त विवेचन किया गया है।

### सन्दर्भग्रन्थसूची


1. नाट्यशास्त्र–भरतमुनि–सं. पारसनाथ द्विवेदी, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, प्रथम संस्करण–2001
2. अनङ्गरङ्ग–श्रीकल्याणमल्ल, सं. रामसागर त्रिपाठी, चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान, दिल्ली, पुनर्मुद्रित–2004
3. रतिरहस्य–कोक्कोक, व्या. रामानन्द शर्मा, चौखम्बा कृष्णदास अकादमी, वाराणसी, द्वि.सं. –2009
4. पञ्चसायक–कविशेखर ज्योतिरीश्वराचार्य, सं. रामानन्द शर्मा, कृष्णदास अकादमी, वाराणसी, प्र.सं. 1995
5. कामसूत्रम्–वात्स्यायनमुनि, सं. पारसनाथ द्विवेदी, चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन, वाराणसी, पुनर्मुद्रित संस्करण–2010

# नारी संवेदना : उत्तरसीताचरितम् के सन्दर्भ में एक विश्लेषण

**डॉ. कमलेश रानी**

नारी करुणा और वत्सलता की प्रतिमूर्ति है। उसके हृदय के अपरिमित स्नेह की कोई सीमा नहीं। अपने जीवन की चारों अवस्थाओं में नारी हृदय सदैव ममत्व से परिपूर्ण रहता है। बाल्यावस्था से युवावस्था तक उसका स्नेह अपने भाई-बहन, माता-पिता के प्रति अपरिमित रूप से प्रकट होता रहता है। युवावस्था में वह अपने जीवन का सर्वस्व अपने पति पर न्यौछावर कर देती है, जो उसके निश्छल प्रेम का उत्कृष्टतम उदाहरण है। युवावस्था के पश्चात् उसका ममत्व अपनी सन्ततियों पर वात्सल्य रूप में प्रकट होता है। इस प्रकार नारी अपना सम्पूर्ण जीवन सदैव दूसरों के प्रति ही समर्पित करती चली आई है, परन्तु भौतिक जगत् में प्रायः उसे विभिन्न प्रकार की प्रताड़नाओं को भी सहना पड़ता है। चाहे वे प्रताड़नाएँ पारिवारिक हों, सामाजिक हों अथवा राष्ट्रीय स्तर की, नारी सदैव सबका शान्त हृदय से सामना करती आई है। विभिन्न प्रकार के शारीरिक, मानसिक कष्ट सहन करना उसकी अदम्य सहनशक्ति का परिचायक है। इसी कारण मनुस्मृतिकार ने माता के रूप में स्त्री का सर्वोच्च स्थान निर्धारित करते हुए कहा है-

**आचार्यो ब्रह्मणो मूर्तिः पिता मूर्तिः प्रजापतेः।**
**माता पृथिव्या मूर्तिस्तु भ्राता स्वो मूर्तिरात्मनः॥[1]**

आचार्य परमात्मा की मूर्ति है, पिता ब्रह्मा की मूर्ति है, माता पृथ्वी की मूर्ति है और भाई अपनी ही मूर्ति है। इनमें माता को पृथ्वी की मूर्ति कहना उसके अपार सहन-शील भाव को प्रदर्शित करता है। जिस प्रकार पृथ्वी अपने ऊपर समस्त संसार के भार का वहन करती है उसी प्रकार माता अपने पूरे परिवार एपं समाज के उत्तरदायित्व को सहन-शीलता के साथ वहन करती है। इस संसार में मनुष्य कुछ प्राप्त कर सकता है तो वह केवल मातृभक्ति से जैसा कि मनुस्मृतिकार ने भी कहा है-

इयं लोकं मातृभक्त्या समश्नुते॥[2] इसलिए माता के रूप में स्त्री का सदा सम्मान करना चाहिए। माता के स्थान को सर्वोपरि बतलाते हुए मनुस्मृति के द्वितीय अध्याय में कहा गया है-

---

1. मनुस्मृति - 2/226
2. मनुस्मृति - 2/223

**उपाध्यायान्दशाचार्य आचार्याणां शतं पिता।**
**सहस्त्रं तु पितृन्माता गौरवेणातिरिच्यते।।[1]**

माता के ही समान स्त्री सब रूपों में पूजनीय है। चाहे वह जिस संबंध को अवस्थानुरूप धारण करती हो। इस बात की पुष्टि मनुस्मृति में इस प्रकार की गई है–

**मातृष्वसा मातुलानी श्वश्रूरथ पितृष्वसा।**
**संपूज्या गुरुपत्नीवत्समस्ता गुरुभार्यया।।[2]**

अर्थात् मौसी, मामी, सासू और बुआ ये गुरुपत्नी के समान आदर योग्य हैं क्योंकि ये गुरुपत्नी के समान हैं। इसके अतिरिक्त अन्य सम्बन्धिनी स्त्रियों का किस प्रकार से आदर करना चाहिए ये मनुस्मृति में ही कहा गया है–

**भ्रातुर्भार्योपसंग्राह्या सवर्णाहन्यहन्यपि।**
**विप्रोष्य तूपसंग्राह्या ज्ञातिसंबन्धियोषितः।।**
**पितुर्भगिन्यां मातुश्च ज्यायस्यां च स्वसर्यपि।**
**मातृवद्धत्तिमातिष्ठेनमाता ताभ्यो गरीयसी।।[3]**

अर्थात् भाई की सवर्णा भार्या के चरणों की नित्य प्रति वंदना करनी चाहिए संबंधियों की स्त्रियों के चरणों की प्रदेश आकर वंदना करनी चाहिए। बुआ, मौसी और अपनी बड़ी बहिन के साथ भी माता के समान बर्ताव करें, परन्तु माता उनमें बहुत बड़ी है। परन्तु आज समाज में स्त्रियों की स्थिति में परिवर्तन आ गया है। इस प्रकार के संबंधों का नियम पूर्वक निर्वाह करने वालों की गणना न्यून हो गयी है। स्त्री सदा सम्मान के योग्य है। परन्तु आज वह हर प्रकार से अपमानित की जा रही है। जबकि मनुस्मृति में स्त्री की महत्ता को बतलाते हुए कहा गया है–

**यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः।**
**यत्रैतास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रिया।।[4]**

इस प्रकार जहाँ एक ओर नारियों की प्रतिष्ठा की बात कही गयी थी, वहीं उनके प्राकृतिक निश्छल मन को बन्धन में रखने का कारण बतलाया गया है। महाभारत के अनुशासन पर्व में वर्णित हैं–

---

1. वही – 2/145
2. वही – 2/131
3. वही – 9/130–133
4. मनुस्मृति – 3/56

**न हि स्त्रीभ्यः परं पुत्रः पापीयस्तरमस्ति वै।**
**क्षुरधारां विषं सर्पो वह्निरित्येकतः स्त्रियः।।[1]**

रामायण में भी इसी प्रकार के कथन हैं–

**शतह्रदानां लोलत्वं शस्त्राणां तीक्ष्णता तथा।**
**दहनानिलयो, शैर्घ्यमनुकुर्वन्ति योषितः।।[2]**

यही कारण है कि मनु ने नारियों को हर स्थिति में अपने वश में रखने का निर्देश दिया है–

**पिता स्मृति कौमारे भर्त्ता रक्षति यौवने।**
**रक्षन्ति स्थविरे पुत्राः न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति।।[3]**

इसी प्रकार मनु ने भार्या को दास की भाँति रखने का परामर्श दिया है–

**भार्या पुत्रश्च दासश्च त्रय एवाधनाः स्मृताः।**
**यत्ते समधिगच्छन्ति यस्य ते तस्य तद्धनम्।।[4]**

स्पष्ट रूप से मनु ने नारी के स्वभाव को दूषित करने वाला बतलाया है। मनुस्मृति में एक स्थान पर नारी को दुःसह बंधन में बंध कर जीवन व्यतीत करने को कहा गया है–

**कामं तु क्षपयेद्देहं पुष्पमूलफलैः शुभैः।**
**न तु नामापि गृह्णीयात्पत्यौप्रेते परस्य तु।।[5]**

अर्थात् विधवा पवित्र फूलों - फलों से भोजन कर शरीर को भले ही कृश कर दे, परन्तु पति के मरने पर दूसरे का नाम भी न ले।

इसी प्रकार प्राचीन काल में पुत्र की अपेक्षा पुत्री या नारी अन्य सदस्यों की स्थिति के समक्ष सम्पत्ति के अधिकार को लेकर अत्यन्त कमजोर एवं सीमित थी। विधवाओं का जीवन कठोरता एवं निर्मम सादगी से भरा था, उन्हें व्यवहारतः सम्पत्ति का अधिकार नहीं था। वैदिक काल में विधवाओं का सम्पत्ति पर कोई भी अधिकार प्राप्त नहीं था। आश्वलायन धर्मसूत्र में कहा गया है–**पुत्राभावे यः प्रत्यासन्नः सपिण्ड तदभावे आचार्या। आचार्यभावेऽन्तेवासी हृत्वा धर्मकृत्येषु**

1. अनुशासनपर्व - 40/4
2. रामायण - 3.13/6
3. मनुस्मृति - 9/2
4. वही - 8/46
5. मनुस्मति - 5/157

**योजयेत्। दुहिता वा।**[5] अर्थात् पुत्र के अभाव में सपण्डि को, सपिण्ड के न रहने पर आचार्य को, आचार्य के न रहने पर निकट सम्बन्धी को या फिर धर्म कार्य हेतु किसी को सम्पत्ति का उत्तराधिकारी बनाना चाहिए।

स्मृतिकाल में स्त्रियों से उपनयन का अधिकार छिन जाना एक अत्यन्त निन्दनीय कार्य था, ज़िसके कारण स्त्रियों की नियमित शिक्षा व्यवस्था में भारी रुकावट आ गयी। उनके विवाहादि संस्कार को ही उपनयनादि संस्कार माना जाने लगा–

**वैवाहिको विधि स्त्रीणां संस्कारो वैदिकः स्मृतः।**
**पति सेवा गुरौ वासो गृहार्थोऽग्निपरिक्रिया।।**[2]

अर्थात् स्त्रियों के लिए विवाह के अनन्तर पति की सेवा करना गुरुकुल में निवास के तुल्य माना गया और घरेलू कार्यों का निर्वाह अग्नि की सेवा करने के बराबर समझा गया। इस प्रकार स्त्रियों का वेदों का अध्ययन, स्वतन्त्र रूप से यज्ञ करने का अधिकार, यज्ञों में मन्त्रोच्चारण का अधिकार ही समाप्त नहीं हो गया, अपितु सामान्य रूप से ज्ञानदीप के सहसा बुझ जाने से भारतीय समाज में स्त्रियों का जीवन घोर अन्धकारमय हो गया।

यद्यपि रामायण काल में स्त्रियों की दशा अत्युन्नत रही तथापि उनकी भावनाओं पर यत्र-तत्र सामाजिक एवं मानसिक आघात द्रष्टव्य हैं। इसके उदाहरण के रूप में सीता को लिया जा सकता है। वनवासावधि में सीताहरण तथा रावण द्वारा उन पर विभिन्न प्रकार के अत्याचार एवं वनवासावधि के उपरान्त उन पर सामाजिक अपराध आदि घटनाएँ सीता को सहन करनी पड़ी थीं तथापि सीता ने इन सब समस्याओं का सामना दृढ़मनोबल के साथ किया। रामायण में सीता का चरित्र एक सबल और पतिव्रत धर्मपरायण नारी के रूप में चित्रित किया गया है।

जिस समय कैकेयी द्वारा राम को 14 वर्ष तक वनवासी जीवन व्यतीत करने का वरदान दशरथ से माँगा जाता है, उस समय सीता द्वारा वन जाने का दृढ़ निश्चय तथा पति के वियोग में प्राण दे देने की बात कहने का प्रमाण रामायण में मिलता है, जिससे सीता की दृढ़प्रतिज्ञता और स्वकर्तव्य का बोध आज के समाज को निर्देश है–

**त्वया च सह गन्तव्यं गुरुजनाज्ञया।**
**त्वद्वियोगेन मे राम त्यक्तव्यमिह जीवितम्।।**[3]

---

1. आश्वलायन धर्मसूत्र - 2/14/2/4
2. मनुस्मृति - 2/67
   रामायण - 2.29.5
3. वही - 2.29.19-21

श्रीराम मुझे गुरुजनों की आज्ञा से निश्चय ही आपके साथ चलना है, क्योंकि आपका वियोग हो जाने पर मैं अपने जीवन का यहाँ परित्याग कर दूँगी। अपि च–

एवमस्मात् स्वकां नारीं सुवृत्तां हि पतिव्रताम्।
नाभिरोचयसे नेतुं त्वं मां केनेह हेतुना॥
भक्तां पतिव्रतां दीनां मां समां सुखदुःखयोः।
नेतुर्महसि काकुत्स्थ समानसुखदुःखिनीम्॥
यदि मां दुःखितामेवं वनं नेतुं न चेच्छसि।
विषमग्निं जलं वाहमास्थास्ये मृत्युकारणात्॥

अर्थात् मैं आपकी धर्मपत्नी हूँ, उत्तमव्रत का पालन करने वाली और पतिव्रता हूँ फिर क्या कारण है कि आप मुझे यहाँ से अपने साथ ले चलना नहीं चाह रहे हैं। ककुत्स्थकुलभूषण! मैं आपकी भक्त हूँ, पातिव्रत्य का पालन करती हूँ, आपके बिछोह के भय से दीन हो रही हूँ तथा आपके सुख-दुःख में समान रूप से हाथ बँटाने वाली हूँ। मुझे सुख मिले या दुःख, मैं दोनों अवस्थाओं में सम रहूँगी – हर्ष या शोक के वशीभूत नही होऊँगी। अतः आप अवश्य ही मुझे साथ ले चलने की कृपा करें। यदि आप इस प्रकार दुःख में पड़ी हुई मुझ सेविका को अपने साथ वन में ले जाना नहीं चाहते हैं तो मैं मृत्यु के लिए विष खालूँगी, आग में कूद पडूँगी अथवा जल में डूब जाऊँगी।

जिस प्रकार रामायण में सीता जी के इस प्रकार के सबल व्यक्तित्व का उदाहरण हमें देखने को मिलता है, उसी प्रकार प्रो. रेवाप्रसाद द्विवेदी द्वारा विरचित रामायण पर ही आधारित तथा उसी मूल कथा पर आश्रित आधुनिक संस्कृत महाकाव्य उत्तरसीताचरितम् में भी सीता के सबल व्यक्तित्व का उद्घाटन किया गया है, जो आधुनिक युग में स्त्रियों के लिये महान उपदेश है। प्रस्तुत महाकाव्य दस सर्गों में विभक्त है, जिसमें सीता को प्रमुख नायिका के रूप में उपस्थापित कर कवि ने सीता की कारुणिक दशा का विवेचन किया है। इस महाकाव्य में सीता पारिवारिक तथा सामाजिक अपवादों को सहती हुई सहनशीला नारी के रूप में चित्रित हुई हैं। इस महाकाव्य में सीता के माध्यम से कवि ने आधुनिक नारियों को संदेश दिया है। प्रकृत महाकाव्य में सीता को कारुणिक दशा वाली होने के बावजूद भी कवि ने एक सबल और सशक्त नारी के रूप में उद्घाटित किया है, क्योंकि सीता अपने आप को विभिन्न विसङ्गतियों, विपरीत परिस्थितियों में भी कमजोर नहीं मानती। वह समस्त विपरीत परिस्थितियों का सामना करती है तथा विचलित नहीं होती है।

उत्तरसीताचरितम् महाकाव्य के अधोलिखित पद्यों में कवि विभिन्न विपरीत परिस्थितियों में भी सीता के विपरीत न होने की अवस्थिति को प्रकट करते हुए कहता है–

1. उत्तरसीताचरितम् – 1/16, 20

**सुते! विधौ वामविधायिनि व्रतं सुताय मे स्निग्धमना न याऽप्यज**
**पतिव्रतानामभिरक्षितत्रपा त्वमेव वन्द्याऽसि ममैव साधुना॥**
**त्वयोन्नतं दाशरथं शिरोऽद्य तत्, त्वया प्रकाशोऽन्वय एष भास्व**
**त्वयाऽस्मि पूता ननु मानवी मही त्वया सगर्वं खलु राष्ट्रमस्ति॥**

अर्थात् माता कौशल्या, सीता से कहती हैं बेटी! विधाता के वाम होने पर भी स्नेहपूर्णचित्त से तूने मेरे बेटे के लिए धारण किये व्रत को, जो नहीं तोड़ा और पतिव्रताओं की लाज बचा ली, इसलिए मुझ सास के लिए तू बहू ही आज वन्दनीय हो गई है। महाराज दशरथ का वह ललाट आज तुझसे ही ऊँचा है, तुझसे ही हमारा राष्ट्र गर्व का अनुभव कर रहा है। प्रस्तुत पद्यों में सीता को संबोधित करते हुए कौशल्या माता, सीता को श्रेष्ठ नारी का सम्मान देती हैं और कहती हैं कि सीता तुमने जो मेरे कुलवंश की लज्जा बचाई उससे हम सब गर्व का अनुभव कर रह हैं। कवि ने प्रस्तुत पद्यों के माध्यम से आधुनिक समाज की स्त्रियों को यह सन्देश देने का प्रयत्न किया है कि सीता जैसी सहनशीला बनकर नारी अपने घर-परिवार तथा समाज में प्रतिष्ठा को प्राप्त कर सकती है। यहाँ पर नारी की संवेदना नारी के प्रति अर्थात् कौशल्या की सीता के प्रति प्रकट हुई है।

इसी प्रकार उत्तरसीताचरितम् के तृतीय सर्ग के अधोलिखित पद्य में नारी संवेदना की पराकाष्ठा का निदर्शन हुआ है; जिसमें सीता मनुष्यों की अन्तः प्रवृत्तियों का निरुपण करते हुए कह रही हैं–

**साऽब्रवीत्-प्रतिहतेन चक्षुषा सर्वथा स्वतमसाऽत्र मानुष।**
**वीक्षते परपरिस्थितिं परं, वीक्षते न पर-धर्म-दर्शने॥**[1]

अर्थात् सीता लोकापवाद को जानकर सभा में उपस्थित लोगों से कहती हैं– मनुष्य अपने भीतरी अन्धकार से आवृत्त नेत्रों से दूसरों की बाह्य-परिस्थिति को देखता रहता है, किन्तु दूसरे के उत्कृष्ट धर्म और दर्शन को नहीं देख पाता। प्रस्तुत पद्य में सीता की संवेदना समाज के संकीर्ण चरित्र पर अभिव्यक्त हुई है कि समाज के प्रत्येक व्यक्ति स्त्री पर आक्षेप तो विभिन्न प्रकार के लगाते हैं, पर उसकी आन्तरिक परिस्थिति विपरीत परिस्थितियों का ध्यान नहीं रखते। कवि का सन्देश आधुनिक सन्दर्भ में यह है कि प्रत्येक व्यक्ति को किसी पर आक्षेप लगाने से पूर्व उसकी परिस्थितियों से अवगत होना चाहिए। इस प्रकार यहाँ नारी इतने कष्टों को सहन कर अपने अस्तित्व को बनाये हुए है, इस प्रकार की नारी-संवेदना यहाँ सामने उभर कर आयी है।

---

1. उत्तरसीताचरितम्-3/4
2. किन्तु विश्वसिति दूषणं प्रभापूतमेव जनता स्वतः सदा।
   त्तोयजं भवति पङ्कजं हि तन्मानसे श्रयदपि प्रभां रवेः॥ – उत्तरसीताचरितम्-3/6

इसी प्रकार कवि समाज की संकीर्ण मानसिकता का वर्णन करते हुए कहता है कि – जनता दोष को ही स्वतः प्रमाण मानती है। उसकी दृष्टि में कमल एकमात्र पंक से ही उत्पन्न होता है, जबकि वह जल से भी उत्पन्न रहता है और सूर्य-प्रभा को भी अपनाता है।[2] अर्थात् जिस प्रकार व्यक्ति को कमल की उत्पत्ति में कीचड़ ही दिखाई देता है न तो उसे उसमें जल और न ही सूर्य की किरण दिखाई पड़ती है। वह उसमें केवल कीचड़ रूपी दोष को ही देखता है। उसी प्रकार समाज स्त्री में गुणों की उपेक्षा करके उसके दोषों को ही देखता है। यह तथ्य भी नारी संवेदन को अभिव्यक्त करता है।

इसी प्रकार तृतीय सर्ग के अधोलिखित पद्य में कवि ने नारी संवेदना को सीता के माध्यम से अभिव्यक्त किया है; जिसमें संसार में स्त्रियों की स्थिति का वर्णन किया गया है–

**आर्य! यद्यपि मनस्विनीजनः स्त्रीति विश्ववचनीयतास्पदम्।**
**लोकनायकविवेकदीपकस्तत्कृते न परिहीयते परम्।।[1]**

अर्थात्- आर्य! मनस्विनी नारियों को केवल स्त्री होने के कारण संसार शंका की दृष्टि से देखता और उनकी बदनामी करता है, किन्तु लोकनायक के विवेक का दीपक उनके लिए नहीं बुझता। प्रस्तुत पद्य में कवि ने नारी की उस आन्तरिक पीड़ा का वर्णन किया है, जिसकी अनुभूति केवल एक नारी हृदय ही कर सकता है। वर्तमान काल में व्यक्ति ने चाहे कितनी भी उपलब्धियाँ प्राप्त कर ली हो, परन्तु स्त्रियों के प्रति समाज की आज भी वही सोच है। संसार की शंकालु दृष्टि और बदनामी वाली सोच का अनुभव स्त्रियाँ आज भी कर रहीं हैं। समाज और संसार की इस प्रकार की मानसिकता के कारण नारियों में मानसिक संवेदना आज भी दिखाई पड़ती है। ऐसी पीड़ा को भी एक नारी हृदय ही सहन कर सकता है।

इस संसार में नारी स्वयं चाहे जितने भी कष्ट क्यों न सहे, परन्तु सबके प्रति उसका हृदय सर्वदा दया और करूणा से द्रवित रहता है। फिर चाहे कष्ट देने वाले उसके अपने प्रिय जन ही क्यों न हों। इस बात का समर्थन कवि ने इस पद्य में भी हो रहा है–

**याम्महं विपिनमेकला गुरुं त्वं पुरेव परिरक्ष सर्वतः।**
**त्यक्तधारमपि वारि शैत्यतो विप्रकर्षमिह नैव लिप्सते।।[2]**

सीता लक्ष्मण से कहती हैं कि मैं आज जंगल जा रही हूँ और अकेली ही जा रही हूँ। तुम अपने अग्रज की रक्षा सब प्रकार से सदा ही पूर्ववत् करते रहना। जल-धारा को छोड़ सकता है, शैत्य को नहीं। प्रस्तुत पद्य में स्पष्ट है कि नारी को व्यक्ति कितनी भी पीड़ा दें, परन्तु वह अपना उदारता रूपी गुण नहीं छोड़ती। यहाँ एक ऐसी नारी (सीता) का वर्णन है, जो स्वयं

1. उत्तरसीताचरितम्- 3/14
2. वही- 3/34

असहनीय कष्टों को सहन करने के लिए वन में जा रही है और सम्पूर्ण सुख-सुविधाओं से सम्पन्न राजमहल में रह-रहे अपने पति की उसे चिन्ता है। कितनी संवेदना है इस पद्य में कि वह स्वयं शारीरिक, मानसिक कष्ट सहन करने को तैयार है परन्तु अन्य को कष्ट नहीं देना चाहती।

कवि ने महाकाव्य के चतुर्थ सर्ग में नारी की अति संवेदनशील स्थिति का भी वर्णन किया है। अधोलिखित पद्य इसका प्रमाण है-

**क्व ममत्वमयी गुरुः स्वसां क्व वनान्ताः क्व दशा तवेदृशी।**
**क्रकचान्नलिनीं सुपुष्पिणीं वद चेद् दारयितुं क्रमः क्षमः॥[1]**

अर्थात् उर्मिला सीता से कहती हैं- कहाँ तो (मेरी) ममताभरी बड़ी दीदी, कहाँ वनान्त, और कहाँ यही तेरी दशा (गर्भ)। खिले पुष्प से सुशोभित कमलिनी को आरे से टुकड़े-टुकड़े करना उचित हो तो कहो। प्रस्तुत पद्य में सीता की गर्भावस्था का वर्णन किया गया है। सीता की दशा से उर्मिला का हृदय पीड़ित होता है। वह कह रही है कहाँ तो हिंसक पशुओं से व्याप्त घना जंगल और कहाँ कोमल हृदय वाली सीता? और वह भी गर्भावस्था पूर्ण, क्या नियति है। उर्मिला कहती है कि क्या कोमल कमलिनी पर आरे चलाना उचित है? अर्थात् नहीं, फिर भी ऐसा हो रहा है। इस प्रकार यहाँ पर नारी की कारुणिक संवेदनशीलता उभर कर सामने आयी है। कवि का सन्देश है कि समाज को इस प्रकार से किसी से सामाजिक अपराध हो जाने पर भी पीड़ा नहीं देना चाहिए। परन्तु सीता तो निर्दोष और पवित्र हैं, जिन्हें इस प्रकार की सजा दी जा रही है।

चतुर्थ सर्ग के ही एक अन्य स्थल पर सीता की उग्र वेदना का वर्णन मिलता है। अधोलिखित पद्य में कवि ने इसका वर्णन इस प्रकार किया है-

**विसृजेन्नरमुग्रवेदनं प्रणिधायाश्मचयस्य मानसम्।**
**शतशः कलनादमिश्रितं विपिने प्रस्त्रवणं ततस्ततः॥[2]**

अर्थात्- उर्मिला सीता से कहती हैं- दीदी तेरी इस उग्रवेदना का ध्यान कर पत्थरों के हृदय भी सौ-सौ कलनाद-मिश्रित झरने वहाँ उस जंगल में बहा देंगे। प्रस्तुत पद्य में सीता की वेदना का वर्णन वनवास के लिए जाते समय उर्मिला के माध्यम से किया गया है। उर्मिला कह रही है कि सीता की उग्रवेदना से पत्थरों का भी हृदय फट जाएगा। वे भी रो-रो कर आँसुओं के झरने बहा देंगे, परन्तु निर्दयी समाज इस तेरी वेदना को नहीं समझ पाएगा। कितनी वेदना है इस पद्य में कि एक पत्थर पिघल सकता है, परन्तु मनुष्य हृदय नहीं। ऐसे कठोर समाज में स्त्रियों को कितनी ही वेदनाओं का सामना प्रतिदिन करना पड़ता है।

---

1. उत्तरसीताचरितम्- 4/45
2. वही- 4/66

